# बृहत् पारिभाषिक शब्द-संग्रह
## विज्ञान

# COMPREHENSIVE GLOSSARY OF TECHNICAL TERMS
## SCIENCES

कंप्यूटरीकृत डाटाबेस * Computerised Database

खंड 1 * VOL 1

A....K



वैज्ञानिक तथा तकनीकी शब्दावली आयोग
मानव संसाधन विकास मंत्रालय
(शिक्षा विभाग)
भारत सरकार

COMMISSION FOR SCIENTIFIC & TECHNICAL TERMINOLOGY
MINISTRY OF HUMAN RESOURCE DEVELOPMENT
(DEPARTMENT OF EDUCATION)
GOVERNMENT OF INDIA
1994

# बृहत् पारिभाषिक शब्द संग्रह
## विज्ञान

# COMPREHENSIVE GLOSSARY OF TECHNICAL TERMS
## SCIENCES

कंप्यूटरीकृत डाटाबेस खंड 1

Computerised Database Vol 1

A-K




वैज्ञानिक तथा तकनीकी शब्दावली आयोग
मानव संसाधन विकास मंत्रालय
(शिक्षा विभाग)
भारत सरकार

COMMISSION FOR SCIENTIFIC & TECHNICAL TERMINOLOGY
MINISTRY OF HUMAN RESOURCE DEVELOPMENT
(DEPARTMENT OF EDUCATION)
GOVERNMENT OF INDIA
1994

# विषय सूची

# प्रस्तावना

प्रस्तुत शब्द-संग्रह वैज्ञानिक और तकनीकी शब्दावली आयोग द्वारा 1973 में प्रकाशित विज्ञान बृहत् पारिभाषिक शब्द संग्रह खंड 1 व 2 (अंग्रेजी-हिन्दी) का संशोधित व कंप्यूटरीकृत संस्करण है। इस अंतराल में सभी विषयों के साहित्य में अनेक नये शब्द, नई संकल्पनाएं और नई परिभाषाएं सामने आईं, जिसके कारण वर्तमान शब्द-संग्रह का अद्यतन करना नितांत आवश्यक हो गया है। एक ओर जहां आयोग ने चरणबद्ध पद्धति से विभिन्न विषयों के शब्दों को अद्यतन करने का कार्य शुरू किया, वहीं दूसरी ओर इसने 1990 में कोश-निर्माण कला की कार्यविधि के आधुनिकीकरण का कार्य भी हाथ में लिया। फलस्वरूप पांच लाख तकनीकी शब्दों का एक विशाल डाटाबेस तैयार कर राष्ट्रीय शब्दावली बैंक की स्थापना की गई जिसमें शब्दों को तुरन्त जोड़ने, हटाने, संशोधित करने, अकारादिक्रम में व्यवस्थित करने, विषयवार या समेकित रूप में उनकी अंग्रेजी-हिन्दी तथा हिन्दी-अंग्रेजी सूची प्राप्त करने तथा उन्हें पृष्ठबद्ध रूप से लेसर प्रिंट में निकालने की असाधारण सुविधा सुलभ है। इसमें हिन्दी के साथ-साथ सभी भारतीय भाषाओं के तकनीकी शब्दों को भी शामिल करने की व्यवस्था है। इस डाटाबेस को अंततः राष्ट्रीय सूचना-विज्ञान केन्द्र की राष्ट्रीय निकनेट उपग्रह सेवा से जोड़ा जायेगा जिससे भारत के सभी संबद्ध कंप्यूटर केन्द्रों में भारतीय शब्दावली संबंधी अद्यतन जानकारी सुलभ हो सकेगी। प्रस्तुत शब्द-संग्रह राष्ट्रीय शब्दावली बैंक से सीधे प्राप्त ग्रंथमाला का तीसरा प्रकाशन है। इस शृंखला का प्रथम शब्द-संग्रह 'बृहत् प्रशासन शब्दावली' (अद्यतन संस्करण) 1991 में प्रकाशित हो चुका है और दूसरा मानविकी व सामाजिक विज्ञान शब्द-संग्रह खंड 1 व 2, 1992 में प्रकाशित हो चुका है। तीनों प्रकाशनों की फ्लापियां भी उपलब्ध है।

प्रस्तुत शब्द संग्रह में 1,30,000 से ज्यादा प्रविष्टियां है जिनके हिन्दी पर्यायों की कुल संख्या दो लाख से भी अधिक है। इसमें गणित, भौतिकी, रसायन, प्राणिविज्ञान, वनस्पति विज्ञान, भूगोल, भू-विज्ञान और गृह-विज्ञान जैसे विषय शामिल हैं (विषयों की संपूर्ण सूची संकेताक्षर सूची में देखें)। इन विषयों की अद्यतन शब्दावली विषयवार शब्द-संग्रहों के रूप में चरणबद्ध योजना के अनुसार इसके बाद प्रकाशित की जाएगी।

शब्दावली निर्माण का कार्य भाषा आधुनिकीरण कार्यक्रम का अंग है। शब्दावली का विकास एक अविरल प्रक्रिया है क्योंकि ज्ञान और तकनीकी शब्द दोनों का विकास साथ-साथ होता है - ज्ञान की कोई भी नई खोज स्वभावतः भाषा से नई शब्दावली, अभिव्यक्ति या शैली की अपेक्षा करती है। जो व्यक्ति किसी भी नए विचार या वस्तु की खोज करता है, वही अपनी भाषा में उसे शब्द भी देता है। शब्दावली के विकास की सहज प्रक्रिया तो यह है कि कोई भी नया शब्द मानकता प्राप्त करने से पहले कुछ समय प्रयोग की प्रक्रिया से गुजरे और प्रयोग सिद्ध होने पर सामाजिक स्वीकृति प्राप्त करे। लेकिन जब कोई भाषा-समाज की स्वयं ज्ञान विकसित करने की बजाय किसी दूसरे भाषा-समाज से तकनीकी ज्ञान ग्रहण करता है तो उसे भाषा-समाज की शब्दावली भी ग्रहण करनी पड़ती है। इस शब्दावली के आधार पर फिर वह अपनी भाषा में पर्यायों का निर्माण करता है। इस प्रकार पर्याय-निर्माण की संकल्पना में प्रत्यक्ष रूप में अनुवाद प्रक्रिया निहित है, क्योंकि मौलिक विशेषज्ञ ज्ञान और अनुवाद पर्याय के बीच एक मध्यस्थ शब्दावली की स्थिति रहती है जैसे भारत के संदर्भ में अंग्रेजी शब्दावली की भूमिका निभा रही है।

ऐसी स्थिति में जो भाषा-समाज मध्यस्थ शब्दावली के आधार पर अपने लिए तकनीकी विकसित करना चाहता है उसे शब्दावली विकास की सहज प्रक्रिया के विपरीत एक भिन्न प्रक्रिया का अनुसरण करना पड़ता है। उसे सबसे पहले नई शब्दावली के लिए अपनी भाषा में पर्याय का निर्माण करना होता है और फिर उसके व्यवहार में आने और प्रयोग सिद्ध होने से पहले ही उसे मानक या प्रतिमान के रूप मे प्रयोक्तओं के समक्ष प्रस्तुत करना पड़ता है। ऐसा करते समय शब्दावली विकास और निर्माण की प्रक्रिया को नियोजित कर सही दिशा देना आवश्यक होता है, अन्यथा शब्दावली के क्षेत्र में अराजकता की स्थिति पैदा हो सकती है। इस परिस्थिति में भाषा प्रयोक्ताओं की सामाजिक और भांषिक यथार्थताओं और शब्दावली निर्माण के व्याकरणिक नियमों के बीच संतुलन बनाए रखना और प्रयोक्ताओं के प्रति सजग रहना आवश्यक है।

शब्दावली विकास का कार्यक्रम हाथ में लेते ही आयोग ने सबसे पहले अखिल भारतीय स्तर पर तकनीकी शब्द-निर्माण के नए सिद्धांत और मार्गदर्शी नियम निश्चित किए और कार्यप्रणाली का एक मॉडल विकसित किया। आयोग ने सभी राज्य सरकारों की उन संस्थाओं को भी इन सिद्धांतों का पालन करने का निर्देश दिया जो अपनी-अपनी भाषाओं में तकनीकी शब्दावली-निर्माण का कार्य कर रही थीं।

आयोग के कार्य क्षेत्र के अन्तर्गत, 'विधि' विषय को छोड़कर, जो राजभाषा (विधायी) आयोग 1961 के कार्य-क्षेत्र में आता है; बाकी सभी विषय और ज्ञान शाखाएं आती हैं, जैसे विज्ञान, सामाजिक विज्ञान, आयुर्विज्ञान, इंजीनियरी, कृषि, प्रशासन और मानविकी आदि। आयोग ने देश के विभिन्न विश्वविद्यालयों और संस्थाओं के शीर्षस्थ वैज्ञानिकों, चिकित्सकों, इंजीनियरों, प्रौद्योगिकीविदों, भाषाविदों

तथा विषय विशेषज्ञों के सहयोग से विभिन्न विषयों की विशेषज्ञ सलाहाकार समितियां गठित की जिन्होंने आयोग के विभागीय विशेषज्ञों द्वारा प्रस्तावित समस्त शब्दावली पर विचार कर उसे अंतिम रूप दिया। अब तक विभिन्न विषयों के पांच लाख तकनीकी शब्द विकसित किये जा चुके हैं जो शब्द-संग्रहों के रूप में उपलब्ध है। स्मरण रहे कि यह शब्दावली मानक तकनीकी पर्यायों का एक प्रतिमान स्थापित करती है जो कि प्रयोगसिद्ध हो जाने पर देशव्यापी स्वीकृति प्राप्त कर लेगी।

गत तीन दशकों के दौरान नवविकसित शब्दावली के प्रयोग तथा मानकता के सम्बन्ध में भारत जैसे बहुभाषी समाज का क्या व्यवहार-पैटर्न रहा है इसका आकलन आज सार्थक प्रतीत होता है।

**मानकीकरण की प्रक्रिया**

जिस भाषा-समाज में शब्दावली का विकास स्वाभाविक प्रयोग-प्रक्रिया से शुरू न हो कर पर्याय निर्माण की प्रक्रिया से शुरू होता है वहां कई प्रकार की सामाजिक और भाषागत समस्याएँ उत्पन्न हो जाती हैं। उदाहरणार्थ, भारत में 1951-60 के दशक में शब्दावली सम्बन्ध ी तीन परस्पर-विरोधी विचारधाराएं उभरकर सामने आईं जिन्होंने निर्माण के प्रयासों को तीन विभिन्न दिशाओं की ओर ले जाने का प्रयास किया। शब्दावली की शुद्धतावादी धारा के समर्थक हर अंग्रेजी शब्द के लिए हिन्दी या संस्कृत के ही शब्द चाहते थे, अंग्रेजी का एक भी शब्दा उन्हें स्वीकार नहीं था। दूसरी धारा जो संस्कृत शब्दों की विरोधी थी, हिन्दुस्तानी या बोलचाल के भाषा-रूप का ही प्रयोग करने के पक्ष में थी। तीसरी धारा अंग्रेजी तकनीकी शब्दों को बिना अनुवाद किए उसी रूप मे भारतीय भाषाओं में ग्रहण करने के पक्ष में थी। इसी काल की एक और विशेषता यह रही कि अनेक उत्साही विद्वानों या संस्थाओं ने समरूपता और समन्वय की परवाह किए बिना शब्द-निर्माण की अपनी-अपनी टकसालें खोल दीं, जिसके फलस्वरूप भिन्न-भिन्न राज्यों या क्षेत्रों में अक्सर एक ही शब्द के कई पर्याय विकसित हो गये जो मानक शब्दावली के विकास में बाधक सिद्ध हुए, जैसे :

| | |
|---|---|
| director | निर्देशक, निदेशक, संचालक, नियामक |
| figure | चित्र, आकृति |
| season | ऋतु, मौसम |
| form | रूप, आकार |
| region | क्षेत्र, प्रदेश, अंचल |

इसलिए यह आवश्यक था कि मनमाने ढंग से शब्दावली बनाने की प्रवृति पर रोक लगाई जाए और ठोस भाषावैज्ञानिक सिद्धांतों के आधार पर शब्दावली के मानकीकरण की प्रक्रिया शुरू की जाए। फलस्वरूप 1961 में भारत सरकार ने वैज्ञानिक तथा तकनीकी शब्दावली के स्थायी आयोग की स्थापना की। भारत में संस्थागत स्तर पर भाषा-मानकीकरण की प्रक्रिया की यह शुरूआत थी। आयोग ने अपनी कार्यप्रणाली में बहुत ही संतुलित दृष्टिकोण अपनाया तथा सभी भारतीय भाषाओं एवं प्रमुख विषयों के विद्वानों, वैज्ञानिकों, प्रौद्योगिकीविदों तथा भाषाविदों से परामर्श कर सर्वसम्मति से सभी भारतीय भाषाओं में तकनीकी शब्दावली के निर्माण और विकास के लिए कुछ सिद्धांत प्रतिपादित किए (जिन्हें आगे के पृष्ठों में देखा जा सकता है।) इनमें चार मूलभूत सिद्धांत महत्वपूर्ण है :-

(क) अन्तर्राष्ट्रीय शब्दों को यथासंभव उनके प्रचलित अंग्रेजी रूपों में ही अपनाया जाए और हिन्दी व अन्य भारतीय भाषाओं की प्रकृति के अनुसार उनका लिप्यंतरण किया जाए।

(ख) अपनी भाषा के शब्द-भंडार में उपलब्ध ऐसे शब्दों को जो अंग्रेजी के तकनीकी शब्दों के लिए पहले से प्रचलित हैं, पर्याय के रूप में स्वीकार कर लिया जाए।

(ग) आवश्यकतानुसार प्रादेशिक भाषाओं से तकनीकी शब्द ग्रहण किए जाएं।

(घ) नए शब्द संस्कृत धातुओं के आधार पर निर्मित किए जाएं।

इन सिद्धांतों के पीछे निहित ध्येय यह था कि भारतीय भाषाओं में तकनीकी शब्दावली का ऐसा भंडार तैयार हो जो स्वरूप में यथासंभव अखिल भारतीय हो और प्रयोग में सुकर हो।

आयोग इस बात से भली-भांति परिचित है कि कोई भी शब्दावली मात्र 'कोडीकरण' या पर्याय-निर्धारण के बल पर मानक नहीं बन जाती। इसे एक बार प्रयोग या व्यवहार के दौर से गुजरना पड़ता है। कोडीकरण तो मानकीकरण की प्रक्रिया का पहला चरण है जिसका उद्देश्य रूपों (यहां पर्यायों) की विभिन्नताओं को कम से कम करना और एक अर्थ या संकल्पना के लिए एक रूप (अर्थात्

पर्याय) निर्धारित करना है। यह अनेकरूपता मे समरूपता लाने का प्रयास है। मानकीकरण प्रक्रिया का दूसरा चरण विस्तारण है जिसमें कोडीकरण के चरण में निर्धारित रूपों तथा पर्यायों को विविध व्यवहार-क्षेत्रों और प्रकार्यों मे प्रयोग में लाया जाता है। इससे इन रूपों तथा शब्दों का प्रयोग-विस्तार बढ़ता है और प्रयोगसिद्ध हो जाने पर इन्हें सामाजिक स्वीकृति प्राप्त हो जाती है। इससे न केवल तकनीकी शब्द का बल्कि विभिन्न प्रकार्यों के लिए उपयुक्त तकनीकी शैली और तकनीकी लेखन का रूप भी मानक और स्थिर होता जाता है।

आयोग ने कोडीकरण चरण का एक बहुत बड़ा भाग पूर कर लिया है, हालांकि नवविकसित ज्ञान शाखाओं और विशेषीकृत विज्ञानों में शब्दावली निर्माण का कार्य समानांतर चल रहा है। फलत: आयोग के प्रयास अब विशेष रूप से दूसरे चरण में केन्द्रित हैं, जैसे मानक शब्दावली के प्रयोग को बढ़ावा देना, प्रयोक्ताओं से संपर्क स्थापित करना और उनमें शब्दावली संबंधी जागरूकता पैदा करना, उनसे फीडबैक प्राप्त करना, शब्दावली का अद्यतनीकरण और संशोधन करना तथा लेखन के माध्यम से तकनीकी शब्दावली तथा तकनीकी शैली का विकास करना। आज आयोग द्वारा संचालित अनेक परियोजनाओ में ये उद्देश्य प्रतिबिंबित होते हैं, जैसे विश्वविद्यालयों और कालेजों के विषय अध्यापकों के लिए संचालित शब्दावली प्रशिक्षण कार्यशाला, अखिल भारतीय तकनीकी शब्दावली की पहचान, विभिन्न विषयों के परिभाषा-कोश का निर्माण, विज्ञान पत्रिकाओं का प्रकाशन, हिन्दी अधिकारियों के लिए विशिष्ट शब्दावली प्रशिक्षण तथा कंप्यूटरीकृत राष्ट्रीय शब्दावली बैंक की स्थापना आदि।

ज्ञातव्य है कि उन विषयों और व्यवहार क्षेत्रों में जहां हिन्दी माध्यम के रूप में प्रयुक्त है, आयोग की शब्दावली का समुचित क्षेत्र-परीक्षण हो रहा है। पर्याप्त संख्या में आयोग के शब्द स्वीकृत हो चुके हैं। कुछ तकनीकी शब्दों के दो या दो से अधिक पर्याय प्रचलन में मिलते है, लेकिन प्रयोग-विस्तार के साथ-साथ धीरे-धीरे वहां भी मुख्यत: आयोग के पर्यायों का प्रचलन शुरू हो गया है। कुछ तकनीकी शब्द ऐसे भी हैं जिनके लिए पत्र-पत्रिकाओं या पुस्तकों में आयोग के पर्यायों से भिन्न पर्याय प्रचलने में आ गये हैं। ऐसी स्थिति में आयोग जहां आवश्यक होता है प्रचलित रूप को स्वीकार कर अपने डाटाबेस में संशोधन कर रहा है। ऐसे विषयों या व्यवहार क्षेत्रों में जहां अभी तक हिन्दी या भारतीय भाषाएं माध्यम नहीं बन पायी हैं, आयोग द्वारा विकसित तकनीकी शब्दावली का उचित प्रयोग-परीक्षण नहीं हो पाया है। इसलिये इसकी सामाजिक स्वीकार्यता को बारे में अन्तिम रूप से कुछ नहीं कहा जा सकता है।

अनुभव बताता है कि बहुपर्यायता भारत जैसे बहुभाषी देश की एक विशेषता है जहां एक ही तकनीकी शब्द के लिये दो या दो से अधिक प्रतिद्वंद्वी पर्याय सामाजिक स्वीकृति के लिए एक-दूसरे से होड़ ले रहे हैं। बहुपर्यायता बहुभाषिता का परिणाम नहीं होती। कभी-कभी संप्रेषण की विधा की विशिष्ट जरूरतें भी बहुपर्यायता का कारण बन जाती हैं। दूसरे शब्दों में संप्रेषण मौखिक है या लिखित, अथवा गैर-तकनीकी है या तकनीकी, इससे भी पर्यायों के विकल्पों में अन्तर हो जाता है। फलस्वरूप भाषा में कई तकनीकी शब्दों के दो या दो से अधिक रूप प्रचलित हो जाते हैं। इसके अलावा बहुपर्यायता के कई अन्य कारण भी हैं, जैसे भाषा में मानकीकरण का अभाव, व्यवसायगत शब्दावली की प्रयोग-परम्परा का अभाव तथा भाषा में शब्द निर्माण और अनुवाद का सक्रिय प्रयास। जिन तकनीकी शब्दों के लिए एक से अधिक तकनीकी पर्याय प्रचलन में हैं, उनमें से कभी-कभी एक पर्याय अक्सर बोलचाल की भाषा का शब्द होता है जिसका मुख्य गुण इसकी सरलता या सहज बोधगम्यता होता है और दूसरा पर्याय सामान्यत: अधिक तकनीकी होता है, जिसका मुख्य गुण इसकी सटीकता और अर्थभेदकता होता है। दूसरे शब्दों में मौखिक संप्रेषण के लिए जिस प्रकार की तकनीकी शब्दावली की आवश्यकता पड़ती है, वह लिखित संप्रेषण की शब्दावली से अंशत: भिन्न हो सकती है। मौखिक संप्रेषण में शुद्ध तकनीकी शब्दावली की बजाय सरल लोकप्रिय शब्दावली का अधिक प्रयोग होता हैं जबकि लिखित संप्रेषण में सरलीकृत तथा लोकप्रिय शब्दावली की बजाय सूक्ष्म-अर्थी और विषय संगत शुद्ध तकनीकी शब्दावली के प्रयोग को तरजीह दी जाती है। लिखित संप्रेषण के स्तर पर भी लोकप्रिय ज्ञान-विज्ञान साहित्य का लेखक ऐसी शब्दावली को तरजीह देगा जिसे आम आदमी आसानी से समझ जाए, भले ही उसमें सटीक अर्थ या शब्दावली की बारीकियों का अभाव हो। इसके विपरीत शोधपत्र, पाठ्य पुस्तक या संदर्भ-साहित्य का लेखक ऐसी शब्दावली प्रयोग करना पसंद करेगा जो तकनीकी दृष्टि से पूर्णत: विषयसंगत, सटीक और अर्थ की सूक्ष्मताओं को उद्भासित करने वाली हो, क्योंकि उसका पाठक आम आदमी नहीं बल्कि विशेषज्ञ या विषय का जानकार व्यक्ति है।

आयोग का यह प्रयास रहा है कि जहां तक संभव हो एक तकनीकी शब्द या संकल्पना के लिए एक ही मानक पर्याय निर्धारित किया जाए, शिथिल, द्वि-अर्थी या भ्रामक पर्यायों को भले ही वे आम बोलचाल के हों, हटा कर पर्याय-विकल्पों के दायरे को कम किया जाए। स्मरण रहे कि यह व्यवस्था तकनीकी संदर्भों की भाषा के लिए है, जहाँ संदर्भ या जरूरत के अनुसार पर्याय विकल्पों का दायरा बढ़ता रहा हैं। जहाँ भी आयोग ने एक से अधिक पर्यायों का निर्धारण किया है, वे भिन्न-भिन्न अर्थछायाओं या संकल्पनाओं का प्रतिनिधित्व करते हैं। ऐसी स्थिति में प्रयोक्ता को अपने विवेक से यह निर्णय करना होगा कि उपलब्ध पर्याय-विकल्पों मे से किस विकल्प का प्रयोग किस संदर्भ में और किस विधा में उपयुक्त है। उदाहरण के लिए निम्नलिखित पर्याय विकल्पों का प्रयोग संदर्भ-आश्रित है:-

| | | | |
|---|---|---|---|
| absolute | 1. | निरपेक्ष | (निरपेक्ष त्वरण absolute acceleration) |
| | 2. | परम | (परम ताप absolute temperature) |
| | 3. | पूर्ण | (पूर्ण अंधकार absolute darkness) |
| | 4. | अचर | (अचर पद absolute term) |
| | 5. | परिशुद्ध | (परिशुद्ध ऐल्कोहॉल absolute alcohol) |
| normal | 1. | प्रसामान्य | (प्रसामान्य बंटन normal distribution) |
| | 2. | मानक | (मानक दाब normal pressure) |
| | 3. | सामान्य | (सामान्य अवस्था normal condition) |
| | 4. | अभिलंब | (अभिलंब घटक normal component) |
| | 5. | नार्मल | (नार्मल विलयन normal solution) |
| base | 1. | आधार | (आधार रेखा base line) |
| | 2. | क्षारक | (क्षारक बंधक वर्ग base bond-group) |
| | 3. | मूल | (मूल समूह base group) |
| | 4. | बेस | (बेस टर्मिनल base terminal) |

जहां ऊपर हमने कहीं-कहीं पर एक अंग्रेजी शब्द को संकल्पना के आधार पर कई हिन्दी पर्याय दिए हैं वहीं दूसरी ओर कुछ अंग्रेजी शब्दों के विभिन्न संकल्पनाओं को अभिव्यक्त करने वाला एक ही हिन्दी पर्याय दिया गया है:-

| | | | |
|---|---|---|---|
| अंक | 1. | digit, figure | |
| | 2. | mark | |
| | 3. | point | (क्वथनांक boiling point) |
| कला | 1. | art | |
| | 2. | membrane | |
| | 3. | phase | (चन्द्रकला phase of the moon) |
| फल | 1. | result, consequence | |
| | 2. | fruit | |
| | 3. | blade | |
| मूल | 1. | base | |
| | 2. | fundamental, original, primary | |
| | 3. | parent (parent particle (मूल कण) ) | |
| | 4. | root | |

**समानार्थकता की समस्या**

सभी तकनीकी शब्दों की कुछ समान विशेषताएं होती हैं। तकनीकी शब्दों का अर्थ सुनिश्चित, सटीक और सार्वभौम होता है। इनका अर्थ विस्तारित होने की बजाय सूक्ष्मतर होता जाता है। ये प्रायः पारदर्शी या स्वतः व्याख्यात नहीं होते, बल्कि अपारदर्शी या गुह्य और अपारदर्शी होते हैं। वस्तुतः ये शब्द जितने ही गुह्य और अपारदर्शी होंगे उतने ही वे तकनीकी और गूढ़ार्थी होंगे। इनका अर्थ उन विषयों या व्यवहार क्षेत्रों में निहित रहता है जिनके ये तकनीकी शब्द होते हैं। तकनीकी शब्द अपने में न सरल होते हैं, न कठिन-ये केवल परिचित होते हैं या अपरिचित। इनका अर्थ स्वतः प्रकट नहीं होता बल्कि सतत अभ्यास या परिचय से ही इनका अर्थबोध होता है। यहां यह बात उल्लेखनीय है कि जो तकनीकी शब्द अपनी संकल्पनाओं के साथ-साथ विकसित होते है उनका भविष्य उन पर्यायों से भिन्न होता है जो किसी मध्यस्थ शब्दावली के अनुवाद के रूप में निर्मित होते है। पर्याय शब्द में ही यह भाव निहित

है कि यह किसी संकल्पना से सीधे जुड़कर नहीं बना है, बल्कि किसी और भाषा के ऐसे शब्द से जुड़कर बना है जो वस्तुतः मूल संकल्पना पर आधारित है। अतः मूलतः संकल्पना से जुड़े तकनीकी शब्द की निर्माण-प्रक्रिया की तुलना में, पर्याय-निर्माण की प्रक्रिया की कुछ अतिरिक्त सीमाएं होती हैं। भारतीय परिवेश में ये सीमाएं इस प्रकार थीं:-

(क) भारतीय पाठक अंग्रेजी तकनीकी शब्दों से पहले से परिचित था या उनके प्रयोग का आदी हो गया था भले ही अंग्रेजी भाषा-व्यवस्था पर उसका अधिकार अपूर्ण था। अतः उसके पूर्ण ज्ञान को ध्यान में रखते हुए काफी बड़ी संख्या में अंग्रेजी के तकनीकी शब्दों को यथावत् ग्रहण कर लेने की परवशता थी।

(ख) अपनी मातृभाषा की व्याकरणिक पद्धति पर भारतीय प्रयोक्ता का अधिकार संतोषजनक हो सकता था लेकिन अपनी भाषा की तकनीकी और व्यावसायिक शब्द-संपदा का उसका ज्ञान बहुत कम था। शब्द ज्ञान की इस सीमा के कारण पर्यायों के लिए केवल ऐसे सरल शब्दों को ही ढूंढ़ने का प्रयास करना पड़ा जो प्रयोक्ता की जानकारी के दायरे में हों, लेकिन गूढ़ तकनीकी अर्थों की अभिव्यक्ति के लिए ऐसे परिचित शब्द हमेशा सुलभ नहीं हो सकते थे।

(ग) तकनीकी पर्याय के रूप में चयन किये गये शब्द से यह भाषावैज्ञानिक अपेक्षा रहती है कि उसमें इतनी उर्वरक शक्ति हो कि उससे भाषा की मान्य व्याकरणिक पद्धति के अन्तर्गत अधिक से अधिक व्युत्पन्न शब्द और शब्द-संयुतियाँ बनायी जा सकें।

(घ) पर्यायों के चयन में यह ध्यान रखना जरूरी था कि इनका स्वरूप यथासंभव अखिल भारतीय हो जिससे राष्ट्रीय एकता का लक्ष्य प्राप्त किया जा सके। इससे संस्कृत से आये शब्दों को प्राथमिकता देना आवश्यक हो गया क्योंकि अधिकांश भारतीय भाषाओं की स्रोत भाषा संस्कृत ही है।

आयोग ने पाया कि कई बार शब्द की उर्वरकता या उसके अखिल भारतीय स्वरूप का गुण सरलता के गुण के विरोध में जा रहा है। उदाहरण के लिए, 'कानून' और 'हवाई जहाज' जैसे सरल लोकप्रिय शब्द तकनीकी अभिव्यक्तियों में 'विधि' और 'विमान' जैसे संस्कृत आधारित शब्दों की तुलना में पिछड़ गये। इसका एकमात्र कारण यह था कि 'विधि' और 'विमान' जैसे शब्द अखिल भारतीय थे और शब्दों की पूरी श्रृंखला व्युत्पन्न करने में समर्थ थे जबकि 'कानून' और 'हवाई जहाज' शब्दों के साथ यह सुविधा नहीं थी। देखिए :-

| | | |
|---|---|---|
| operation | (आपरेशन) संक्रिया | संकार्य (operand), संकारक (operator), संक्रियात्मक (operational), संकारी (operating) |
| measure | (नाप) माप | मेय (measurable), आमाप (size), प्रमेय (theorem), निर्मेय (problem) |
| cooling | (ठंडा) शीतन | शीतन, प्रशीतन, द्रुतशीतन, मज्ज शीतन |

किसी भी तकनीकी पर्याय का निर्धारण बिना संदर्भ के नहीं हो सकता। पर्याय का निर्धारण करते समय यह देखना जरूरी होता है कि शब्द किस संदर्भ में प्रयुक्त हो रहा है और उसकी अन्य सजातीय संकल्पनाएं, जिनका वह शब्द केवल एक अंश है, क्या है ताकि अन्य सजातीय शब्दों द्वारा व्यक्त अर्थों की बारीकियों के बीच भेद बनाए रखा जा सके। उदाहरण के लिए 'competence' शब्द के लिए पर्याय निर्धारित करते समय, आयोग को सूक्ष्म अर्थभेद बनाने के उद्देश्य से efficiency, capacity और proficiency जैसे सजातीय शब्दों के लिए भी एक साथ पर्याय निर्धारित करने का आवश्यकता पड़ी। देखिए :-

(क) figure - आकृति, picture - चित्र, diagram - आरेख, graph - आलेख

(ख) brightness-दीप्ति, fluoroscence-प्रतिदीप्ति, magnitude (of star) - कांतिमान, luminescence - संदीप्ति

(ग) germ - रोगाणु, bacteria - जीवाणु, virus - विषाणु, spore - बीजाणु

(घ) poison - विष, toxin-आविष, venom-जीविष (जीवविष)

(ड.) efficiency - दक्षता, कुशलता, competence - क्षमता, सक्षमता, capacity - क्षमता, सामर्थ्य, धारिता proficiency - प्रवीणता

(च) speed - चाल, velocity - वेग, motion - गति

(छ) assembler - कोडांतरक, compiler - अनुभाषक, interpreter - निर्वचक, translator - अनुवादक

(ज) order - आदेश, instruction - अनुदेश, direction - निर्देश, command - समादेश

(झ) transonic - आध्वनिक, supersonic - पराध्वनिक, subsonic - अवध्वनिक

सामाजिक विज्ञान और मानविकी विषयों की तकनीकी शब्दावली के पर्याय-नर्माण की समस्याएं विज्ञान और प्रौद्योगिकी विषयों की तकनीकी शब्दावली के पर्याय-निर्माण की समस्याओं से एक अर्थ में भिन्न हैं। विज्ञान में 'एक शब्द एक अर्थ' के सिद्धांत का पालन सामाजिक विज्ञानों विज्ञानों की तुलना में अधिक सख्ती से होता है। विज्ञान में गूढ़ तकनीकी शब्दावली की बहुलता होती है जो गणितीय बारीकी और सूक्षमता की अपेक्षा करती है और इसलिए एक बार एक शब्द या पर्याय निश्चित कर देने के बाद विज्ञान की सभी शाखाओं में उसका उसी अर्थ में प्रयोग होता है, जैसे :

| | | | |
|---|---|---|---|
| energy | ऊर्जा | satellite | उपग्रह |
| radiation | विकिरण | charge | आवेश, चार्ज |

दूसरी ओर सामाजिक विज्ञान और मानविकी विषयों में बहुप्रयोजनी तकनीकी शब्दों की बहुलता रहती है और सभी बहुप्रयोजनी शब्दों की तरह, इनका प्रयोग विभिन्न सामाजिक विज्ञान विषयों में विभिन्न प्रयोजनों या अर्थों की अभिव्यक्ति के लिये होता है। अत: सामाजिक विज्ञान विषयों का एक ही तकनीकी शब्द अलग-अलग विषयों या संदर्भों में एक से अधिक अर्थ व्यक्त करता है। फलस्वरूप भारतीय भाषाओं में कई बार एक ही अंग्रेजी तकनीकी शब्द के लिए उनके सभी अर्थों को व्यक्त करने के लिए एक से अधिक पर्यायों की व्यवस्था करनी पड़ती है जैसे :-

| | |
|---|---|
| charge | (adm) कार्यभार; (acc) व्यय; (com) उधार; (pol.) धावा; (law) आरोप |
| post | (adm) पद, चौकी; (arch) स्तम्भ; (commun) डाक |
| balance | (com) संतुलन, बाकी, शेष, अतिशेष, तराजू, तुला; (finearts) जवाब |
| credit | (com/eco) साख, उधार, ऋण, जमा, क्रेडिट; (edu) गण्यता, श्रेय; (lit crit) आभार |
| quality | (com) गुण, गुणता, कोटि, किस्म, प्रकार; (lin) गुणवत्ता; (lit) विशेषता; (music) ध्वनिगुणता |

**शब्दावली निर्माण प्रक्रिया**

एक बार तकनीकी शब्दावली-निर्माण के मूलभूत सिद्धांतों का निर्धारण कर लेने के बाद आयोग ने भारतीय भाषाओं में तकनीकी शब्द-भंडार का निर्माण करने के लिए निम्नलिखित भाषिक युक्तियों का अनुसरण किया :

**(क) परम्परा से प्राप्त शब्दावली** : सामाजिक विज्ञान और मानविकी विषयों की तरह विज्ञान विषयों की शब्दावली की भारत में दीर्घ परम्परा रही है। विशेष रूप से गणित, खगोलिकी, आयुर्विज्ञान, रसायन आदि की शब्दावली हमें संस्कृत से विरासत में मिली है जो हमारी भाषा के तत्सम और तद्भव शब्द संपदा की अंग है। जहाँ एक ओर इस शब्दावली ने कोशकार की एक बहुत बड़ी समस्या को हल किया वहीं दूसरी ओर इसने एक और प्रकार की समस्या भी पैदा कर दी। कई प्रचलित तकनीकी शब्द अंग्रेजी शब्द द्वारा व्यक्त समग्र अर्थभेदों या सम्पूर्ण संकल्पना का एक अंश ही व्यक्त कर पाते हैं सम्पूर्ण नहीं। जिन विषयों में आज ज्ञान का विकास बहुत तेजी से हो रहा है, उनमें यह समस्या और अधिक प्रखर रूप में सामने आ रही है क्योंकि उनके तकनीकी शब्दों में नये अर्थ और नई अर्थ-छायाएं आरोपित हो रही हैं। ऐसी स्थिति में आयोग ने दो विकल्प अपनाये। या तो परम्परा से प्राप्त शब्द के स्थान पर कोई पूर्णत: नया शब्द दे दिया गया या फिर विभिन्न संदर्भों या अर्थ-छायाओं के लिए एक से अधिक पर्यायों का निर्धारण किया गया, जैसे :

| | |
|---|---|
| clay | मिट्टी, चिकनी मिट्टी, मृत्तिका |
| term | पद, अंग, शब्द |
| stem | प्रतिपादक, मूलांश |
| catharsis | विरेचन, भाव-विरेचन, कैथार्सिस |

इसी प्रकार प्रशासन, विधि, राजस्व, राजनीति-विज्ञान, पुरातत्व और वाणिज्य की शब्दावली का एक बहुत बड़ा हिस्सा अरबी-फारसी शब्द-भंडार से प्राप्त हुआ है। जो मुगल काल के दौरान शासन की भाषा थी। सामाजिक और भाषिक एकीकरण की प्रक्रिया में यह शब्द-संपदा कालान्तर में भारतीय भाषाओं में आत्मसात हो गई। उत्तर भारत में जहां अरबी-फारसी शब्दावली का प्रभाव सबसे अधिक रहा, इसने एक नई भाषा शैली हिन्दुस्तानी को जन्म दिया जिससें व्यावसायिक लेन-देन और कारोबार में वास्तव में प्रयुक्त हो रहे पर्यायों का भंडार हमें प्राप्त हुआ, जैसे:

| | | | |
|---|---|---|---|
| acid | तेजाब | fibre | रेशा |
| advance | पेशगी | document | दस्तावेज |
| identification | शिनाख्त | population | आबादी |
| sum | रकम | subsidy | इमदाद |

परम्परा से प्राप्त शब्दावली का एक और प्रमुख स्रोत था प्रादेशिक भाषाएं, जिनमें से कई कुछ खास तरह के व्यवसायों में व्यवहार में आने वाली शब्दावली की दृष्टि से अत्यन्त समृद्ध थीं, जैसे समुद्र तट के आसपास बोली भाषाओं और बोलियों में समुद्र विज्ञान या मछली पालन से सम्बन्धित शब्दावली की बहुलता थी। संविधान के अनुच्छेद 351 में यह भी प्रावधान है कि हिन्दी को भारतीय भाषाओं की शब्द संपदा को आत्मसात करना चाहिए जिससे यह सामाजिक भारतीय संस्कृति की अभिव्यक्ति का माध्यम बन सके। फलस्वरूप कई अंग्रेजी शब्दों के लिए भारतीय भाषाओं से शब्द ग्रहण किए गए, जैसे:

| | | |
|---|---|---|
| amateur | औत्साहिक | (Telgu) |
| blighted area | झोपड़ पट्टी | (Marathi) |
| elastic | लवचिक | (Marathi) |
| idiom | जातीयम | (Telgu) |
| greenroom | साजगृह | (Bengali) |
| impersonation | रूपारोप | (Bengali) |
| bond labour | गोती | (Oriya) |
| minor coin | चिल्लर | (Malayalam, Tamil) |

**(ख) आगत शब्द** : आयोग द्वारा निर्धारित सिद्धांतों के अनुसार (आगे देखिए शब्दावली निर्माण के सिद्धान्त) सभी अंतर्राष्ट्रीय शब्द भारतीय भाषाओं में ग्रहण कर लिए गए, जैसे व्यक्तिवाचक संज्ञाओं के आधार पर बने शब्द, द्विपदी नामावली तथा ऐसे शब्द जो भारतीय भाषाओं में रच-पच गए हैं। ऐसे शब्दों को सामान्यत: मूल अंग्रेजी रूप में ग्रहण किया गया लेकिन कुछ शब्दों को भाषा की प्रकृति के अनुसार अनुकूलित कर दिया गया। कुछ शब्द अंग्रेजी- हिन्दी के संकर रूप में भी रखे गए हैं। देखिए :

| मूल रूप | अनुकूलित रूप | संकर रूप |
|---|---|---|
| ऑक्सीजन | ज्यामिति | कंप्यूटरीकरण |
| सिगनल | तकनीक | क्रिस्टलन |
| डायनमो | अंतरिम | कोडीकरण |
| पेट्रोल | सप्रेटा | रेडियोऐक्टिवता |
| कन्सोल | फलन | वोल्टता |

**(ग) नये शब्दों का सर्जन** : जहां अंग्रेजी तकनीकी शब्द के लिए अन्य युक्तियों से प्रचलित हिन्दी पर्याय उपलब्ध नहीं थे, वहां नये शब्दों का सर्जन करने की आवश्यकता पड़ी। इसके लिए तीन युक्तियों का सहारा लिया गया :

(1) प्रचलन से हट चुके शब्दों को नया अर्थ प्रदान कर उन्हे पुनर्जीवित किया गया। इस प्रक्रिया में उन शब्दों के प्राचीन या लुप्त अर्थ को पूर्णत: हटा कर उनके भिन्न लेकिन मिलते-जुलते अर्थों का उन शब्दों में आरोप किया गया, जैसे संसद, जनगणना, टिप्पण।

(2) पूर्व प्रचलित कुछ शब्दों को अतिरिक्त अर्थ प्रदान कर उनके अर्थों का विस्तार किया गया। इस प्रक्रिया में ये शब्द संदर्भ के अनुसार दो या अधिक अर्थ व्यक्त करते हैं, जिनमें परम्परागत अर्थ तथा नये अर्थ दोनों शमिल हैं। जैसे बिजली, ऊर्जा, वेग, संस्तुति।

(3) कभी-कभी सामान्यतः संस्कृत धातुओं, प्रत्ययों और उपसर्गों के आधार पर पूर्णतः नए शब्दों का सृजन कर आवश्यक पर्याय बनाये गए, जैसे, संकाय, राजपत्रित, अभियन्ता, परिवीक्षा, प्रायोजन।

(घ) अनुवाद पर्याय: किसी भी भाषा में पर्याय का निर्माण करने के लिए अनुवाद युक्ति का सहार लिया जाता है, लेकिन अनुवाद के आधार पर दो शब्दों के बीच अर्थसाम्य स्थापित करने के मोटे रूप से दो तरीके हैं - भावानुवाद और शब्दानुवाद। सामान्यतः आयोग का यह प्रयास रहा है कि शब्दार्थ के बजाय भावार्थ का अनुवाद किया जाए, जैसे :

| | | | |
|---|---|---|---|
| radius vector | ध्रुवांतर रेखा | programme | क्रमादेश |
| cross product | सदिश गुणनफल | character | संप्रतीक |
| ideal point | अनंतस्थ बिन्दु | clockwise | दक्षिणावर्त |
| differential calculus | अवकल गणित | atomic language | मूलज भाषा |

अंग्रेजी के कुछ तकनीकी शब्द, जो विशिष्ट पाश्चात्य संकल्पनाओं का प्रतिनिधित्व करते थे, अर्थ की दृष्टि से इतने पारदर्शी और सटीक थे कि उनका सीधा शाब्दिक अनुवाद करना ही उचित प्रतीत हुआ। कहना न होगा कि इस प्रकार बने पर्याय भारतीय भाषाओं के शब्दभंडार को भी समृद्ध करते हैं। देखिए :

| | | | |
|---|---|---|---|
| green revolution | हरित क्रांति | black money | काला धन |
| fifth columnist | पंचमांगी | above the line | रेखापरि |
| leftist | वामपंथी | red-tapism | लालफीताशाही |
| rightist | दक्षिणपंथी | | |

कोई भी नया शब्द चाहे वह व्याकरण और अर्थ की दृष्टि से कितना ही उत्कृष्ट और सटीक क्यों न हो तब तक सार्थक नहीं होता जब तक वह प्रचलन में नहीं आ जाता। इस मत से किसी को विरोध नहीं कि नए शब्दों को अपनी प्राकृतिक विकास प्रक्रिया में पल्लवित होने दिया जाना चाहिए, लेकिन यह तर्क भी अकाट्य है कि भारत जैसे विकासशील देश में जहाँ समस्त आधुनिक ज्ञान पश्चिम से प्राप्त है, उपयुक्त रीति से सप्रयास नए शब्दों के प्रयोग-प्रसार-को बढ़ावा देने के अलावा कोई विकल्प नहीं। किसी भी शब्द की सामाजिक मान्यता अंततोगत्वा इस बात पर निर्भर करती है कि विभिन्न संचार माध्यमों (इलेक्ट्रानिक, मुद्रित या मौखिक) से वह शब्द कहां तक प्रयोक्ताओं तक पहुँच पाता है। भाषा-प्रयोग के उन क्षेत्रों में जहाँ माध्यम परिवर्तन हो चुका है, नई शब्दावली का प्रयोग-प्रसार अधिक सरल हो जाता है, जैसे सामाजिक विज्ञान के विषय। इसके विपरीत जहां भारतीय भाषाओं को माध्यम भाषा बनने का अवसर नहीं मिला हैं वहां नये शब्दों को प्रयोक्ताओं के सम्पर्क में लाने में कठिनाई होती है, जैसे इंजीनियरी और आयुर्विज्ञान आदि।

शब्दावली आयोग राष्ट्रपति के आदेश के तहत सभी विषयों में (विधि को छोड़कर) तकनीकी शब्दों को अनुमोदित तथा मानकीकृत करने की एक केन्द्रीय संस्था है। इस प्रयास में देश भर के विश्वविद्यालय तथा संस्थानों आदि के शीर्षस्थ वैज्ञानिकों, प्रौद्योगिकीविदों, विषय-विशेषज्ञों और भाषाविदों का बहुमूल्य योगदान रहा है जिन्होंने आयोग की विभिन्न विषयों की विशेषज्ञ सलाहकार समितियों के माध्यम से समस्त शब्दावली को अनुमोदित किया। केन्द्रीय सरकार की आंशिक वित्तीय सहायता से पोषित 18 राज्य ग्रन्थ अकादमियों/राज्य पाठ्य पुस्तक बोर्डों/विश्वविद्यालय सेलों ने भी तकनीकी शब्दावली और विश्वविद्यालय स्तरीय पाठ्य पुस्तकों के विकास में अप्रतिम योगदान दिया। इनकी निर्मित पाठ्य-पुस्तकों में सामान्यतः आयोग द्वारा अनुमोदित शब्दावली का ही प्रयोग होता है।

इस अवसर पर हम उन सभी विख्यात विद्वानों, विषय विशेषज्ञों और भाषाविदों के प्रति अपना हार्दिक आभार व्यक्त करते हैं जिन्होंने प्रस्तुत शब्द-संग्रह को पूरा करने में हमें अपना बहुमूल्य समय और विशेषज्ञता प्रदान की। आयोग के वे सभी संकाय सदस्य, अधिकारीगण और कर्मचारी वर्ग भी विशेष सराहना और आभार के पात्र हैं जिनकी समर्पित सेवा के बिना इस कृति की सफलता संभव नहीं थी।

नई दिल्ली
1994

सूरजभान सिंह
अध्यक्ष

# INTRODUCTION

The present volume is the revised and computerised edition of the Comprehensive Glossary of Technical Terms of Sciences (Vol I & II: English-Hindi) published by the commission for Scientific and Technical Terminology in 1973. Since then a legion of new terms, concepts and interpretations had emerged in the literature of all disciplines which underscored an immediate need for the updation of the existing glossary. While on the one hand the Commission undertook to update the terms of various disciplines in a phased manner, it also undertook a major programme to modernise the mechanism of lexicographical phased manner, it also undertook a major programme to modernise the mechanism of lexicographical processing in 1990. It created a large computerised database of 5 lakh technical terms leading to the establishment of a National Terminology Bank for all Indian languages with facilities to add, delete, update, reverse and sort out terms both in English-Hindi and Hindi-English order and deliver instant page-built laser print-outs of terminology in any form required-consolidated, subjectwise or groupwise. The database will be ultimately linked to the nationwide NICNET satellite system of the National Informatics Centre which will enable the user to obtain up-to-date technical equivalents in Indian languages through computer receiving centres all over the country. The present glossary is the third publication in this series obtained direct from the National Terminology Bank, the first updated edition of Comprehensive Glossary of Administrative Terms (1991) and second comprehensive Glossary of Technological Terms of Humanities and Social Sciences (Vol I & II) 1992. All these are available in floppies as well.

The present volume contains over 1,30,000 entries with over 2 lakh Hindi equivalents representing their different shades of meaning belonging to 8 disciplines of sciences e.g. Mathematics, Physics, Chemistry, Zoology, Botany, Geography, Geology and Home Science. Updation work in all disciplines is in process and will be included in the individual subjectwise glossaries slated to follow this publication.

Terminological activities are a part of the language modernisation programme undertaken by the country. It is a continuous process in that knowledge and terminology grow together. Any new development in knowledge makes new demands on the language in terms of terminology, expression and style. The one who invents an idea also invents a term for it in one's language. In a natural linguistic process, the term grows into a standard after it undergoes a spell of usage and attains social acceptability. But if the technical knowledge is borrowed by a speech community from another speech community, it has also to borrow its terminology which serves as a filter or base for coinage of equivalents in the borrowing language. Thus coinage of equivalents, by definition, involves a process of translation either directly or indirectly, because between the original expert knowledge and the translation equivalents in the filter terminology of the donor language, as for instance, English plays the role of a filter language in the Indian context. Hence, a language community which intends to evolve technical terminology in its own language on the strength of a donor language, has no option but to follow a reverse process of terminological evolution whereby an equivalent is first consciously devised and presented before the users as a norm or a standard even before it has been put to use or field-tested. While doing so, it is essential to properly plan the process of terminological evolution and provide it the necessary direction, failing which an anarchic situation may arise in the use of terminology. While planning, however, it is necessary to strike a balance between the socio-linguistic realities of the users and the linguistic requirements of word-formation. Moreover, the system must remain responsive to the user's feedback.

Immediately as the Commission undertook terminological programme, it evolved new principles, guidelines and working models for developing technical terms for all Indian languages and directed all concerned state agencies to follow them for evolving technical terminology in their respective languages.

The terms of reference of the Commission covered all domains and disciplines of sciences, social sciences, medicine, engineering, agriculture, administration and humanities, except law, which was entrusted to the Official Language (Legislative) Commission (1961). The Commission associated a number of eminent scientists, doctors, engineers, technocrats, linguists and subject specialists from various universities and institutions all over the country in its Expert Advisory Committees to finalise the equivalents of technical terms, it must be remembered, provide a norm or a frame of reference for standard Hindi equivalents, which when stabilised by usage will ensure universality and uniformity of usage.

An assessment of the technical terminology developed during the past three decades in a multi-lingual country like India seems worthwhile today in terms of the measure of standardisation achieved and the users' language behaviour.

**PROCESS OF STANDARDISATION :**

In a language community where technical terminology develops through a coinage-translation process rather than the natural process of usage, certain socio-linguistic problems or differences of opinion are bound to arise, influencing the course of terminological activities. In India, for instance, three linguistic currents prevailed around fifties which pulled the terminological attempts at three different directions: the purists tried to eschew all English terms in favour of Sanskrit or Hindi, the anti-purists eschewed all Sanskrit terms in favour of the colloquial form of Hindustani, and yet another school of thought-pleaded retention of English terms as such with little need for Indian equivalents or coinages. Another feature that marked the Indian terminological scene in the mid-century was the sudden spurt of some pockets of enthusiastic scholars or agencies who began to mint their own terminology for English terms without any concern for uniformity or coordination, with the result that many terms developed various regionals equivalents which frustrated attempts at standardisation, e.g.

| | |
|---|---|
| director | निदेशक, निर्देशक, संचालक, नियामक |
| figure | चित्र, आकृति |
| season | ऋतु, मौसम |
| form | रूप, आकार |
| region | क्षेत्र, प्रदेश, अंचल |

It was, therefore, necessary to contain the unbridled proliferation of arbitrary coinages and standardize them on some sound linguistic principles. The birth of the Standing Commission for Scientific and Technical Terminology in 1961 marks the beginning to the process of language standardisation in the area of technical terminology at an institutional level. The Commission adopted a balanced approach, deliberated with scholars, scientists, technologists and linguists representative of all Indian Languages and major disciplines and, through consensus, laid down a set of principles for the evolution of technical terminology for all Indian languages (details given elsewhere in the subsequent section). Four more basic amongst the principles are :

(a) International terms should be adopted as such in their current English form, transliterated in Hindi and Indian languages according to their genius.

(b) Indigenous terms which are already in vogue for certain English technical terms should be retained.

(c) Where necessary, terms should be borrowed from regional languages.

(d) New coinages should be on Sanskrit roots.

The motivation underlying these principles was to evolve a body of technical terminology that would be functional in use and pan-Indian in character as far as it goes.

The Commission is aware that a terminology does not become standard by mere codification-it has to be followed by a spell of usage. *Codification*, which is the first stage in the process of standardization aims at minimizing variations in the form (here, equivalent) and codifying a single form or equivalent for a function (concept). It brings uniformity of forms in the language. The second stage in this process, called *elaboration*, aims at ensuring an extensive use of the codified form (or term) for various functions leading to its social acceptability. The process standardizes not only the technical terminology but also the technical style and discourse pattern in a language for specific functions and domains.

The Commission has accomplished a major part of the codification, though work on the terminology of newly emerging disciplines and specialised or applicational branches of science and technology is constantly in progress. Consequently the Commission is now directing most of its efforts to the second phase-promoting the use of terminology, reaching the users, creating terminology awareness, collecting feedbacks, ensuring prompt updation, modification and dissemination of standard terminology through definitions and text formation. These objectives are reflected in the various projects and programmes undertaken by the Commission today, viz. terminology, production of definitional dictionaries and establishment of computerised National Terminology Bank.

It may be noted that in disciplines and domains where Hindi is being used as a medium of transaction or education, the terms evolved by the Commission are properly field-tested. Most of them have been accepted and are in use; a few are in competition with rival equivalents where either with the passage of time the Commission's terms are gradually replacing others or the Commission is modifying its terms suitably in its database. In disciplines and domains where Hindi has not yet become a medium of transaction or education, the proposed terminology has not been put to proper test and, therefore, it is difficult to pronounce a last word about their extent of usage and acceptability.

Experience has shown that in a multi-lingual country like India, instances of multi-equivalents are a feature where two or more competing equivalents of the same term often *vie* with each other for social acceptance. The incidence of multi-equivalence is not, however, always the result of multi-lingualism. The specific terminological needs of the mode or channel of communication (oral vs written, or popular vs technical) may force two different sets of equivalents in the language. Lack of language standardisation, absence of tradition of professional terminology, and the initiation of a conscious process of coinage and translation in a language are also factors responsible for multi-equivalence. Sometimes it will be found that one of the competing equivalents is usually a popular term marked by simplicity, and the other a technical term marked by precision and exactitude. The terminological needs of an oral communication, for instance, may differ in some measure from that of a written communication, the former showing a preference for a less technical but more commonly understood popular terminology over a professionally exact and precise technical term. Even in written communication, a writer of popular science may generally prefer a terminology that is readily intelligible to a layman, even at times overlooking conceptual or terminological finesse. A specialist, on the other hand, writing a research paper, a textbook or a reference literature may like to use a terminology that is technically more exact, precise and codified, even though terse, because his work is primarily addressed to an expert or a scholar and not to a layman.

The Commission's efforts have been primarily directed towards standardising a single equivalent for a single technical term or a micro concept as far as possible, thus minimizing the range of terminological options

and avoiding equivalents that are loose, ambiguous and misleading even though at times popular. Wherever, however, more than one option has been provided for, they mostly signify minimally different shades or concepts denoted by the English term. In all such cases the user has to exercise his own judgement as to the appropriateness of the option depending upon the context of the term and the form of communication. The following options, for instance, are context dependent :

| | | | |
|---|---|---|---|
| absolute | 1. | निरपेक्ष | (निरपेक्ष त्वरण absolute acceleration) |
| | 2. | परम | (परम ताप absolute temperature) |
| | 3. | पूर्ण | (पूर्ण अंधकार absolute darkness) |
| | 4. | अचर | (अचर पद absolute term) |
| | 5. | परिशुद्ध | (परिशुद्ध ऐल्कोहॉल absolute alcohol) |
| normal | 1. | प्रसामान्य | (प्रसामान्य बंटन normal distribution) |
| | 2. | मानक | (मानक दाब normal pressure) |
| | 3. | सामान्य | (सामान्य अवस्था normal condition) |
| | 4. | अभिलंब | (अभिलंब घटक normal component) |
| | 5. | नार्मल | (नार्मल ऐल्कोहॉल normal solution) |
| base | 1. | आधार | (आधार रेखा base line) |
| | 2. | क्षारक | (क्षारक बंधक वर्ग base bond-group) |
| | 3. | मूल | (मूल समूह base group) |
| | 4. | बेस | (बेस टर्मिनल base terminal) |

The above examples would show that different Hindi equivalents had to be evolved to denote different concepts of a single technical term. Conversely, in many cases a single Hindi equivalent had to be adopted for more than one English technical terms e.g.

| | | | |
|---|---|---|---|
| अंक | 1. | digit, figure | |
| | 2. | mark | |
| | 3. | point | (क्वथनांक boiling point) |
| कला | 1. | art | |
| | 2. | membrane | |
| | 3. | phase | (चन्द्रकला phase of the moon) |
| फल | 1. | result, consequence | |
| | 2. | fruit | |
| | 3. | blade | |
| मूल | 1. | base | |
| | 2. | fundamental, original, primary | |
| | 3. | parent (parent particle (मूल कण) ) | |
| | 4. | root | |

## PROBLEMS OF EQUIVALENCE:

All technical terms share some common characteristics. They are precise, exact and universal. Their semantic range tends to narrow down and squeeze rather than expand. They are not necessarily transparent or self-explanatory, rather they are opaque-in fact the more opaque the terms the more technical and esoteric they become. They derive their meanings and definitions from the discipline or the domain they belong to. Technical terms by themselves are neither simple nor difficult: they are only familiar or unfamiliar. They do not reveal themselves on their own, they have to be acquired by constant exposure and usage. It is significant that technical terms which have grown along with their concepts have a future different from those evolved as equivalents of some filter terminology. Equivalents are by definition twice removed from the original concepts, just as the translation is, and, therefore. the constraints of evolving equivalents are also different from those of evolving original technical terms. In the Indian context the following constraints on the evolution of equivalents are significant:

(a) English loan words had to be accepted to a large extent because an Indian user of the technical term was already familiar with, or accustomed to, the English terms even though his command over the system of the English language as such was in general far from perfect or satisfactory.

(b) His command over the grammatical system of his mother tongue may be perfect or satisfactory but his knowledge of, or familiarity with, the technical or professional vocabulary of his language was poor, to say the least. Hence the need to ensure simplicity in the choice of equivalents was another major constraint, as simple words were not always available.

(c) The linguistic requirement of a technical equivalent is that it must be fertile enough to generate maximum possible derivatives and combinations under the accepted grammatical system of the language.

(d) The equivalents chosen were to be such as to preserve and promote the pan-Indian character of the technical terminology as far as possible-a consideration that had emanated from the national goal set by the government to serve the ends of national integration. This put a high premium on words of Sanskrit origin which pervaded almost all Indian languages.

The Commission found that in quite many instances the considerations of fertility and pan-Indian terminology ran counter to that of simplicity. For instance, simple popular terms like कानून and हवाई जहाज had to give way to Sanskrit-based words विधि and विमान in technical expressions for the simple reason that the later were pan-Indian and could generate a chain of derivatives like the following, while the former could not :

| | | |
|---|---|---|
| operation | (आपरेशन) संक्रिया | संकार्य (operand), संकारक (operator), संक्रियात्मक (operational), संकारी (operating) |
| measure | (नाप) माप | मेय (measurable), आमाप (size), प्रमेय (theorem), निर्मेय (problem) |
| cool | (ठंढा) शीतल | शीतन, प्रशीतन, द्रुतशीतन, मज्ज शीतन |

An equivalent cannot be determined in isolation. The context in which a term occurs and the cognate concepts, of which the term is only one member, have to be considered while determining an equivalent so that the subtle technical distinction of shades expressed by each term is maintained. For instance, while determining an equivalent for a term like 'competence' the Commission had to fix terms for cognate terms like 'efficiency', 'capacity', and 'proficiency' as well:

(a) figure - आंकृति, picture - चित्र, diagram - आरेख, graph - आलेख
(b) brightness - दीप्ति, fluoroscence - प्रतिदीप्ति, magnitude (of star) - कांतिमान, luminescene - संदीप्ति
(c) germ - रोगाणु, bacteria - जीवाणु, virus - विषाणु, spore - बीजाणु
(d) poison - विष, toxin - आविष, venom - जीविष (जीवविष)



2--593 M/o HRD/93

Similarly, a large bulk of terminology pertaining to administration, law, revenue, politics, architecture and commerce has come from the Perso-Arabic stock which characterised the language of governance during the Moghul period. In a process of socio-linguistic fusion, this vocabulary got assimilated in the Indian languages over a period of time and in the north, where its impact was the strongest, it marked the emergence of a style called Hindustani which provided equivalents that were in actual use in professional transactions, e.g.

| | | | |
|---|---|---|---|
| acid | तेजाब | fibre | रेशा |
| advance | पेशगी | document | दस्तावेज |
| identification | शिनाख्त | population | आबादी |
| sum | रकम | subsidy | इमदाद |

Another important source of indigenous equivalents was the regional languages, many of which were rich in some specialised domains of profession, like coastal languages abounding in marine and fisheries terminology. Article 351 of the constitution also provides that Hindi should assimilate vocabulary from the Indian languages so that it becomes an effective representative of the composite Indian culture. Consequently many words from Indian languages were adopted as equivalents for English terms, e.g.

| | | |
|---|---|---|
| amateur | औत्साहिक | (Telgu) |
| blighted area | झोपड़ पट्टी | (Marathi) |
| elastic | लवचिक | (Marathi) |
| idiom | जातीयम | (Telgu) |
| greenroom | साजगृह | (Bengali) |
| impersonation | रूपारोप | (Bengali) |
| bond labour | गोती | (Oriya) |
| minor coin | चिल्लर | (Malayalam, Tamil) |

**(b) Loan words :** All international terms were adopted as loan words in accordance with the principles laid down by the Commission (See Principles for Evolution of Terminology), which, inter alia, included terms based on proper nouns, binomials and words which have become an intrinsic part of the Indian vocabulary. The terms were mostly adopted in their original English forms but in many cases they were adopted according to the genius of the language. In some cases hybrid formation were also experimented. Examples :

| **Original form** | **Adapted form** | **Hybrid form** |
|---|---|---|
| ऑक्सीजन | ज्यामिति | कंप्यूटरीकरण |
| सिगनल | तकनीक | क्रिस्टलन |
| डायनमो | अंतरिम | कोडीकरण |
| पेट्रोल | सप्रेटा | रेडियोऐक्टिवता |
| कन्सोल | फलन | वोल्टता |

**(c) Innovation :** Where current equivalents were not available for the English terms, new terms had to be devised or innovated.

(i) by assigning a new technical meaning to a word no longer in usage, thus divesting it of the obsolete meaning, if any, and reviving it for a different, though analogous, function, e.g., संसद, जनगणना, टिप्पण।

